प्रबन्ध सम्पादक :
श्रीचन्द रामपुरिया,
निदेशक
आगम और साहित्य प्रकाशन
(जैन विश्व भारती)

आर्थिक सहायक
श्री रामलाल हंसराज गोलछा
विराटनगर (नेपाल)

प्रकाशन तिथि :
विक्रम संवत् २०३१
कार्तिक कृष्णा १३
(२५०० वां निर्वाण दिवस)

पृष्ठांक । ९२५

मूल्य ८०/

मुद्रक :—
एस. नारायण एण्ड संस (प्रिंटिंग प्रेस)
७११७/१८, पहाड़ी धीरज, दिल्ली-६

# ANGA SUTTĀNI

# III

NAYĀDHAMMAKAHĀO. UWĀSAGADASĀO.
ANTAGADADASĀO. ANUTTAROWAWĀIYADASAO.
PANHAWAGARANAIN. VIVĀGASUYAM.

(Original text Critically edited)

Vāćanā PRAMUKHA
ĀCĀRYA TULASI

EDITOR
MUNI NATHAMAL

Publisher
JAIN VISWA BHĀRATI
LADNUN (Rajasthan)

# समर्पण

पुट्ठो वि पण्णा-पुरिसो सुदक्खो,
आणा-पहाणो जणि जस्स निच्चं ।
सच्चप्पओगे पवरासयस्स,
भिक्खुस्स तस्स प्पणिहाणपुव्वं ॥

जिसका प्रज्ञा-पुरुष पुष्ट पटु,
होकर भी आगम-प्रधान था ।
सत्य-योग मे प्रवर चित्त था,
, उसी भिक्षु को विमल भाव से ।

विलोडियं आगमदुद्धमेव,
लद्धं सुलद्धं णवणीयमच्छं ।
सज्झाय - सज्झाण - रयस्स निच्चं,
जयस्स तस्स प्पणिहाणपुव्वं ॥

जिसने आगम-दोहन कर कर,
पाया प्रवर प्रचुर नवनीत ।
श्रुत-सद्ध्यान लीन चिर चिन्तन,
जयाचार्य को विमल भाव से ।

पवाहिया जेण सुयस्स धारा,
गणे समत्थे मम माणसे वि ।
जो हेउभूओ स्स पवायणस्स,
कालुस्स तस्स प्पणिहाणपुव्वं ॥

जिसने श्रुत की धार बहाई,
सकल सघ मे मेरे मन मे ।
हेतुभूत श्रुत - सम्पादन मे,
कालुगणी को विमल भाव से ।

•

# अन्तस्तोष

अन्तस्तोष अनिर्वचनीय होता है उस माली का जो अपने हाथो से उप्त और सिंचित द्रुम-निकुज को पल्लवित, पुष्पित और फलित हुआ देखता है, उस कलाकार का जो अपनी तूलिका से निराकार को साकार हुआ देखता है और उस कल्पनाकार का जो अपनी कल्पना को अपने प्रयत्नो से प्राणवान् वना देखता है। चिरकाल से मेरा मन इस कल्पना से भरा था कि जैन आगमो का शोध-पूर्ण सम्पादन हो और मेरे जीवन के बहुश्रमी क्षण उसमे लगे। सकल्प फलवान् वना और वैसा ही हुआ। मुझे केन्द्र मान मेरा धर्म-परिवार उस कार्य मे सलग्न हो गया। अत मेरे इस अन्तस्तोष मे मैं उन सवको समभागी वनाना चाहता हूं, जो इस प्रवृत्ति मे सविभागी रहे हैं। सक्षेप मे वह सविभाग इस प्रकार है—

| | | |
|---|---|---|
| **संपादक :** | | **मुनि नथमल** |
| | **सहयोगी .** | मुनि दुलहराज |
| **पाठ-संशोधन :** | ,, | मुनि सुदर्शन |
| | ,, | मुनि मधुकर |
| | ,, | मुनि हीरालाल |

सविभाग हमारा धर्म है। जिन-जिनने इस गुरुतर प्रवृत्ति मे उन्मुक्त भाव से अपना सविभाग समर्पित किया है, उन सवको मैं आशीर्वाद देता हू और कामना करता हूँ कि उनका भविष्य इस महान् कार्य का भविष्य वने।

**आचार्य तुलसी**

# ग्रन्थानुक्रम



## परिशिष्ट

# प्रकाशकीय

सन् १९६७ की वात है। आचार्यश्री वम्वई मे विराज रहे थे। मैंने कलकत्ता से पहुचकर उनके दर्शन किए। उस समय श्री ऋषभदासजी राका, श्रीमती इन्दु जैन, मोहनलालजी कठौतिया आदि आचार्यश्री की सेवा मे उपस्थित थे और 'जैन विश्व भारती' को वम्वई के आस-पास किसी स्थान पर स्थापित करने पर चिन्तन चल रहा था। मैंने सुझाव रखा कि सरदारशहर मे 'गाधी विद्या-मन्दिर' जैसा विशाल और उत्तम सस्थान है। 'जैन विश्व भारती' उसी के समीप सरदारशहर मे ही क्यो न स्थापित की जाये? दोनो सस्थान एक दूसरे के पूरक होंगे। सुझाव पर विचार हुआ। श्री कन्हैयालालजी दूगड (सरदारशहर) को वम्वई वुलाया गया। सारी वातें उनके सामने रखी गई और निर्णय हुआ कि उनके साथ जाकर एक वार इसी दृष्टि से 'गाधी विद्या-मन्दिर' सस्थान को देखा जाए। निश्चित तिथि पर पहुचने के लिए कलकत्ता से श्री गोपीचन्दजी चोपडा और मैं तथा दिल्ली से श्रीमती इन्दु जैन, लादूलालजी आछा सरदारशहर के लिए रवाना हुए। श्री कन्हैयालालजी दूगड दिल्ली से हम लोगो के साथ हुए। श्री राकाजी वम्वई से पहुचे। सरदारशहर मे भावभीना स्वागत हुआ। श्री दूगडजी ने 'गाधी विद्या-मन्दिर' की प्रवन्ध समिति के सदस्यो को भी आमन्त्रित किया। 'जैन विश्व भारती' सरदारशहर मे स्थापित करने के विचार का उनकी ओर से भी हार्दिक स्वागत किया गया। सरदारशहर 'जैन विश्व-भारती' के लिए उपयुक्त स्थान लगा। आगे के कदम इसी ओर वढे।

आचार्यश्री सतगण व साध्वियो के वृन्द सहित कर्नाटक मे नदी पहाड़ी पर आरोहण कर रहे थे। आचार्यश्री ने वीच मे पैर थामे और मुझ से कहा "जैन विश्वभारती के लिए प्रकृति की ऐसी सुन्दर गोद उपयुक्त स्थान है। देखो, कैसा सुन्दर शान्त वातावरण है।"

'जैन विश्व भारती' की योजना को कार्य-रूप मे आगे वढाने की दृष्टि से समाज के कुछ और विचारशील व्यक्ति भी नदी पहाड़ी पर आए थे। श्री कन्हैयालालजी दूगड़ भी थे। (सरदार-शहर) प्रतिक्रमण के वाद का समय था। पहाडी की तलहटी मे दीपक और आकाश में तारे जगमगा रहे थे। आचार्यश्री गिरि-शिखर पर काँच महल में पूर्वाभिमुख होकर विराजित थे। मैं उनके सामने वैठा था। वचनवद्ध हुआ कि यदि 'जैन विश्व भारती' सरदारशहर में स्थापित होती है, तो उसके लिए मैं अपना जीवन लगाऊगा। उस समय 'जैन विश्व भारती' की जैन श्वेताम्वर तेरापथी महासभा के एक विभाग के रूप में परिकल्पना की गई थी। महासभा ने स्वीकार किया और

मैं उसका सयोजक चुना गया। सरदारशहर में स्थान के लिए श्री कन्हैयालालजी दूगड और मैं प्रयत्नशील हुए। आचार्यश्री ऊटी (उटकमण्ड) पधारे। वहा महासभा के सभापति श्री हनुमानमलजी बैंगाणी तथा अन्य पदाधिकारी भी उपस्थित थे। जैन विश्व भारती की स्थापना प्राकृतिक दृष्टि से साधना के अनुकूल रम्य और शान्त स्थान मे होने की बात ठहरी। इस तरह नदी गिरि की मेरी प्रतिज्ञा से मैं मुक्त हुआ, पर मन ने मुझे कभी मुक्त नही किया। आखिर 'जैन विश्व भारती' की मातृ-भूमि बनने का सौभाग्य सरदारशहर से ६६ मील दूर लाडनूं (राजस्थान) को प्राप्त हुआ, जो सयोग से आचार्यश्री का जन्म-स्थान भी है।

आचार्यश्री ने आगम-सशोधन का कार्य स० २०११ की चैत्र शुक्ला त्रयोदशी को हाथ मे लिया। कुछ समय बाद उज्जैन मे दर्शन किए। स० २०१३ मे लाडनूं मे आचार्य श्री के दर्शन प्राप्त हुए। कुछ ही दिनो बाद सुजानगढ मे दशवैकालिक सूत्र के अपने अनुवाद के दो फार्म अपने ढग से मुद्रित कराकर सामने रखे। आचार्यश्री मुग्ध हुए। मुनिश्री नथमलजी ने फरमाया—"ऐसा ही प्रकाशन ईप्सित है।" आचार्यश्री की वाचना मे प्रस्तुत आगम वैशाली से प्रकाशित हो, इस दिशा मे कदम आगे बढे। पर अन्त मे प्रकाशन कार्य महासभा से प्रारम्भ हुआ। आगम-सम्पादन की रूपरेखा इस प्रकार रही—

१ आगम-सुत्त ग्रन्थमाला मूलपाठ, पाठान्तर, शब्दानुक्रम आदि सहित आगमो का प्रस्तुतीकरण।

२. आगम-अनुसन्धान ग्रन्थमाला मूलपाठ, सस्कृत छाया, अनुवाद, पद्यानुक्रम, सूत्रानुक्रम तथा मौलिक टिप्पणियो सहित आगमो का प्रस्तुतीकरण।

३ आगम-अनुशीलन ग्रन्थमाला आगमो के समीक्षात्मक अध्ययनो का प्रस्तुतीकरण।

४ आगम-कथा ग्रन्थमाला . आगमो से सम्बन्धित कथाओ का सकलन और अनुवाद।

५. वर्गीकृत-आगम ग्रन्थमाला · आगमो का सक्षिप्त वर्गीकृत रूप मे प्रस्तुतीकरण।

महासभा की ओर से प्रथम ग्रथमाला मे—(१) दसवेआलिय तह उत्तरज्झयणाणि, (२) आयारो तह आयारचूला, (३) निसीहज्झयण, (४) उववाइय और (५) समवाओ प्रकाशित हुए। रायपसेणइय एव सूयगडो (प्रथम श्रुतस्कन्ध) का मुद्रण-कार्य तो प्राय समाप्त हुआ पर वे प्रकाशित नही हो पाए।

दूसरी ग्रन्थमाला मे—(१) दसवेआलिय एव (२) उत्तरज्झयणाणि (भाग १ और भाग २) प्रकाशित हुए। समवायाग का मुद्रण-कार्य प्राय समाप्त हुआ पर प्रकाशित नही हो पाया।

तीसरी ग्रथमाला मे दो ग्रथ निकल चुके हैं: (१) दशवैकालिक . एक समीक्षात्मक अध्ययन और (२) उत्तराध्ययन : एक समीक्षात्मक अध्ययन।

चौथी ग्रथमाला मे कोई ग्रथ प्रकाशित नही हुआ ।

पाँचवी ग्रथमाला मे दो ग्रथ निकल चुके हैं (१) दशवैकालिक वर्गीकृत (धर्म-प्रज्ञप्ति ख. १) और (२) उत्तराध्ययन वर्गीकृत (धर्म-प्रज्ञप्ति ख. २) ।

उक्त प्रकाशन-कार्य मे सरावगी चेरिटेवल फण्ड, कलकत्ता (ट्रस्टी रामकुमारजी सरावगी, गोविंदलालजी सरावगी एव कमलनयनजी सरावगी) का वहुत वडा अनुदान महासभा को रहा। अनुदान स्वर्गीय महादेवलालजी सरावगी एव उनके पुत्र पन्नालालजी सरावगी की स्मृति मे प्राप्त हुआ था। भाई पन्नालालजी के प्रेरणात्मक शब्द तो आज भी कानो मे ज्यो-के-त्यो गूंज रहे हैं—"धन देने वाले तो मिल सकते है, पर जो इस प्रकाशन-कार्य मे जीवन लगाने का उत्तरदायित्व लेने को तैयार हैं, उनकी वरावरी कौन कर सकेगा ?" उन्ही तथा समाज के अन्य उत्साहवर्धक सदस्यों के स्नेह-प्रदान से कार्य-दीपक जलता रहा ।

कार्य के द्वितीय चरण मे श्री रामलालजी हसराजजी गोलछा (विराटनगर) ने अपना उदार हाथ प्रसारित किया ।

आचार्यश्री की वाचना मे सम्पादित आगमो के सग्रह और मुद्रण का कार्य अव 'जैन विश्व भारती' के अचल से हो रहा है। प्रथम प्रकाशन के रूप मे ११ अगो को तीन खण्डो मे 'अगसुत्ताणि' के नाम से प्रकाशित किया जा रहा है :

प्रथम खण्ड मे आचार, सूत्रकृत्, स्थान, समवाय—ये प्रथम चार अग है ।
दूसरे खण्ड में भगवती—पाँचवाँ अग है ।

तीसरे खण्ड मे ज्ञाताधर्मकथा, उपासकदशा, अन्तकृतदशा, अनुत्तरोपपातिकदशा, प्रश्न-व्याकरण और विपाक—ये ६ अग है ।

इस तरह ग्यारह अगो का तीन खण्डो मे प्रकाशन 'आगम-सुत्त ग्रथमाला' की योजना को वहुत आगे वढा देता है ।

ठाणाग सानुवाद सस्करण का मुद्रण-कार्य भी द्रुतगति से हो रहा है और वह आगम-अनुसन्धान ग्रथमाला के तीसरे ग्रथ के रूप मे प्रस्तुत होगा ।

केवल हिन्दी अनुवाद के सस्करण के रूप मे 'दशवैकालिक और उत्तराध्ययन' का प्रकाशन हुआ है, जो एक नई योजना के रूप मे है । इसमे सभी आगमो का केवल हिन्दी अनुवाद प्रकाशित करने का निर्णय है ।

दशवैकालिक एव उत्तराध्ययन मूल पाठ मात्र को गुटको के रूप मे दिया जा रहा है ।

'जैन विश्व भारती' की इस अग एव अन्य आगम प्रकाशन योजना को पूर्ण करने मे जिन महानुभावो के उदार अनुदान का हाथ रहा है, उन्हे संस्थान की ओर से हार्दिक धन्यवाद है ।

मुद्रण-कार्य मे एस० नारायण एण्ड सस प्रिंटिंग प्रेस के मालिक श्री नारायणसिंह जी का विनय, श्रद्धा, प्रेम और सौजन्य से भरा जो योग रहा उसके लिए हम कृतज्ञता प्रगट किए विना नही रह सकते। मुद्रण-कार्य को द्रुतगति देने मे श्री देवीप्रसाद जायसवाल (कलकत्ता) ने रात-दिन सेवा देकर जो सहयोग दिया, उसके लिए वे धन्यवाद के पात्र हैं। इस सम्वन्ध मे श्री मन्नालाल जी जैन (भूतपूर्व मुनि) की समर्पित सेवा भी स्मरणीय है।

इस अवसर पर मैं आदर्श साहित्य सघ के सचालको तथा कार्यकर्त्ताओ को भी नही भूल सकता। उन्होने प्रारम्भ से ही इस कार्य के लिए सामग्री जुटाने, धारने तथा अन्यान्य व्यवस्थाओ को क्रियान्वित करने मे सहयोग दिया है। आदर्श साहित्य सघ के प्रवन्धक श्री कमलेश जी चतुर्वेदी सहयोग मे सदा तत्पर रहे हैं, तदर्थ उन्हे धन्यवाद है।

'जैन विश्व भारती' के अध्यक्ष श्री खेमचन्दजी सेठिया, मत्री श्री सम्पत्तरायजी भूतोडिया तथा कार्य समिति के अन्यान्य समस्त वन्धुओ को भी इस अवसर पर धन्यवाद दिये विना नही रह सकता, जिनका सतत सहयोग और प्रेम हर कदम पर मुझे वल देता रहा।

इस खण्ड के प्रकाशन के लिए विराटनगर (नेपाल) निवासी श्री रामलालजी हसराजजी गोलछा मे उदार आर्थिक अनुदान प्राप्त हुआ है, इसके लिए सस्थान उनके प्रति कृतज्ञ है।

सन् १९७३ मे मैं जैन विश्व-भारती के आगम और साहित्य प्रकाशन विभाग का निदेशक चुना गया। तभी से मैं इस कार्य की व्यवस्था मे लगा। आचार्यश्री यात्रा मे थे। दिल्ली मे मुद्रण की व्यवस्था वैठाई गई। कार्यारभ हुआ, पर टाइप आदि की व्यवस्था मे विलव होने से कार्य मे द्रुतगति नही आई। आचार्यश्री का दिल्ली पधारना हुआ तभी यह कार्य द्रुतगति से आगे वढा। स्वल्प समय मे इतना आगमिक साहित्य सामने आ सका उसका सारा श्रेय आगम सपादन के वाचनाप्रमुख आचार्यश्री तुलसी तथा सपादक-विवेचक मुनि श्री नथमलजी को है। उनके सहकर्मी मुनि श्री सुदर्शनजी, मधुकरजी, हीरालालजी तथा दुलहराजजी भी उस कार्य के श्रेयोभागी हैं।

ब्रह्मचर्य आश्रम मे ब्रह्मचारी का एक कर्त्तव्य समिधा एकत्रित करना होता है। मैंने इससे अधिक कुछ और नही किया। मेरी आत्मा हर्षित है कि आगम के ऐसे सुन्दर सस्करण 'जैन विश्व भारती' के प्रारभिक उपहार के रूप मे उस समय जनता के कर-कमलो में आ रहे है, जवकि जगत्वद्य श्रमण भगवान् महावीर की २५००वी निर्वाण तिथि मनाने के लिए सारा विश्व पुलकित है।

४६९४, असारी रोड़
२१, दरियागज
दिल्ली-६

श्रीचन्द रामपुरिया
निदेशक
आगम और साहित्य प्रकाशन
जैन विश्व-भारती

# सम्पादकीय

## ग्रन्थ-बोध—

आगम सूत्रो के मौलिक विभाग दो हैं—अग-प्रविष्ट और अग-वाह्य। अग-प्रविष्ट सूत्र महावीर के मुख्य शिष्य गणधर द्वारा रचित होने के कारण सर्वाधिक मौलिक और प्रामाणिक माने जाते हैं। उनकी संख्या वारह है—१. आचाराग २. सूत्रकृताग ३. स्थानाग ४ समवायाग ५ व्याख्याप्रज्ञप्ति ६ ज्ञाताधर्मकथा ७. उपासकदशा ८. अतकृतदशा ९ अनुत्तरोपपातिकदशा १० प्रश्नव्याकरण ११ विपाकश्रुत १२ दृष्टिवाद। वारहवा अग अभी प्राप्त नही है। शेष ग्यारह अग तीन भागो मे प्रकाशित हो रहे हैं। प्रथम भाग मे चार अग हैं—१ आचाराग २ सूत्रकृताग ३ स्थानाग और ४ समवायाग, दूसरे भाग में केवल व्याख्याप्रज्ञप्ति और तीसरे भाग मे शेष छह अग।

प्रस्तुत भाग अग साहित्य का तीसरा भाग है। इसमे नायाधम्मकहाओ, उवासगदसाओ, अतगडदसाओ, अणुत्तरोववाइयदसाओ, पण्हावागरणाइ और विवागसुय—इन ६ अगो का पाठान्तर सहित मूल पाठ है। प्रारम्भ मे सक्षिप्त भूमिका है। विस्तृत भूमिका और शब्द-सूची इसके साथ सम्बद्ध नही है। उनके लिए दो स्वतन्त्र भागो की परिकल्पना है। उसके अनुसार चौथे भाग मे ग्यारह अगो की भूमिका और पाचवे भाग मे उनकी शब्द-सूची होगी।

## प्रस्तुत पाठ और सम्पादन-पद्धति

हम पाठ-सशोधन की स्वीकृत पद्धति के अनुसार किसी एक ही प्रति को मुख्य मानकर नही चलते, किन्तु अर्थ-मीमासा, पूर्वापरप्रसग, पूर्ववर्ती पाठ और अन्य आगम-सूत्रो के पाठ तथा वृत्तिगत व्याख्या को ध्यान मे रखकर मूलपाठ का निर्धारण करते है। लेखनकार्य मे कुछ त्रुटिया हुई हैं। कुछ त्रुटिया मौलिक सिद्धान्त से सम्बद्ध है। वे कब हुई यह निश्चय-पूर्वक नही कहा जा सकता। पाठ के सक्षेप या विस्तार करने मे हुई हैं, यह सभावना की जा सकती है। 'नायाधम्मकहाओ' १।५।५९ मे वारह व्रत और पाच महाव्रतो का उल्लेख है। स्थानाग ४।१३६, उत्तराध्ययन २३।२३-२८ के अनुसार यह पाठ शुद्ध नही है। वाईस तीर्थंकरो के युग मे चातुर्याम धर्म होता है, पाच महाव्रत और द्वादशव्रत रूप धर्म नही होता। ऐसा प्रतीत होता है कि अगार-विनय और अनगार-विनय का पाठ ओवाइय सूत्र के अगारधर्म और अनगारधर्म के आधार पर पूरा किया गया है। इसलिए जो वर्णन वहा था वह यहा आ गया। हमने इस पाठ की पूर्ति रायपसेणइय सूत्र के आधार

पर की है, देखें—नायाधम्मकहाओ पृष्ठ १२२ का सातवा पाद-टिप्पण। इस प्रकार के आलोच्य पाठ नायाधम्मकहाओ १।१२।३६, १।१६।२१, १।१६।४६ मे भी मिलता है। प्रश्नव्याकरण सूत्र १०।४ मे 'कायवर' पाठ मिलता है। वृत्तिकार ने इसका अर्थ 'काचवर'—प्रधान काच किया है, किन्तु यह पाठ शुद्ध नही है। लिपि-दोष के कारण मूलपाठ विकृत हो गया। निशीथाध्ययनके ग्यारहवें उद्देशक (सूत्र १) मे 'कायपायाणिवा और वइरपायाणिवा' दो स्वतन्त्र पाठ हैं। वहा भी पात्र का प्रकरण है और यहा भी पात्र का प्रकरण है। कांचपात्र और वज्रपात्र—दोनो मुनि के लिए निषिद्ध हैं। इस आधार पर यहा भी 'वर' के स्थान पर 'वइर' पाठ का स्वीकार औचित्यपूर्ण है। लिपिकाल मे इस प्रकार का वर्ण-विपर्यय अन्यत्र भी हुआ है। 'जात' के स्थान पर 'जाव' तथा 'पचकमण' के स्थान पर 'एवकमण' पाठ मिलता है। पाठ-सशोधन मे इस प्रकार के अनेक विचित्र पाठ मिलते है। उनका निर्धारण विभिन्न स्रोतो से किया जाता है।

## प्रतिपरिचय

### १. नायाधम्मकहाओ—

क ताडपत्रीय (फोटोप्रिंट) मूलपाठ—

यह प्रति जेसलमेर भडार से प्राप्त है। यह अनुमानत बारहवी शताब्दी की है।

ख नायाधम्मकहाओ (पचपाठी) मूल पाठ वृत्ति सहित—

यह प्रति गधैया पुस्तकालय, सरदारशहर की है। पत्र के चारो ओर हासियो (Margin) में वृत्ति लिखी हुई है। इसके पत्र १८६ तथा पृष्ठ ३७२ हैं। प्रत्येक पत्र १०$\frac{3}{8}$ इच लम्बा तथा ४$\frac{1}{8}$ इच चौडा है। पत्र मे मूलपाठ की १ से १३ तक पक्तियां हैं। प्रत्येक पक्ति मे ३२ से ३८ तक अक्षर हैं। प्रति स्पष्ट और कलात्मक है। बीच मे तथा इधर-उधर वापिकाए हैं। यह अनुमानत १४-१५ शताब्दी की होनी चाहिए। प्रति के अत मे टीकाकार द्वारा उद्धृत प्रशस्ति के ११ श्लोक हैं। उनमे अन्तिम श्लोक यह है—

एकादशसु गतेष्वथ विंशत्यधिकेषु विक्रमसमाना।
अणहिलपाटकनगरे भाद्रवद्वितीया पज्जुसणसिद्धय ॥१॥
समाप्तेय ज्ञाताधर्मप्रदेशटीकेति ॥छ॥ ४२५५ ग्रथाग्र ॥ वृत्ति। एव सूत्र वृत्ति ६७५५ ग्रथाग्र ॥१॥छ॥

ग. नायाधम्मकहाओ (मूलपाठ)

यह प्रति गधैया पुस्तकालय, सरदारशहर की है। इसके पत्र ११० तथा पृष्ठ २२० हैं। प्रत्येक पत्र १०$\frac{1}{2}$ इच लम्बा तथा ४$\frac{1}{2}$ इच चौडा है। प्रत्येक पत्र मे १५ पक्तिया हैं और प्रत्येक पक्ति मे ४८ से ५३ तक अक्षर हैं। प्रति जीर्ण-सी है। बीच मे बावड़ी है।

लिपि सवत् १५५४ है। अंतिम प्रशस्ति मे लिखा है—सवत् १५५४ वर्षे प्रथम श्रावण वदि २ रवौ। श्री श्री श्री शीरोही नगरे। राया राउ श्रीजगमालराज्ये ॥ श्रीत पागच्छे गच्छनायकश्रीसुमतिसाधसूरि। तत्पट्टे श्रीहेमविमलसूरिराज्ये। महोपाध्याय श्रीअनत-हसगणीना उपदेशेन ॥ साह श्री सूरा लिखापित ॥ जोसी पोपा लिखित ॥ भ्राति उज्जल सजुक्त धीआ लिखापित ॥छ॥छ॥१ ॥ इसके आगे १२ श्लोक लिखे हुए हैं।

घ टब्बा

यह प्रति १२वे अध्ययन से आगे काम मे ली गई है।

## २. उवासगदसाओ—

क उवासगदसाओ—मूल पाठ (ताडपत्रीय फोटो प्रिंट)—

इसकी पत्र सख्या २० व पृष्ठ ४० है। पत्र क्रमाक सख्या १८२ से २०२ तक है। फोटो प्रिंट पत्र संख्या ६ है व एक पत्र मे ८ पृष्ठो का फोटो है। इसकी लम्बाई १४ इच, चौडाई $\frac{3}{4}$ इच है। प्रत्येक पत्र मे ४ से ६ तक पक्तिया व प्रत्येक पक्ति मे ४५ के करीब अक्षर हैं।

प्रति के अन्त मे 'ग्रन्थ ८१२' इतना ही लिखा हुआ है। सवत् वगैरह नही है पर विपाक सूत्र पत्र सख्या २८५ मे लिपि सवत् ११८६ है। अत उसके आधार पर यह ११८६ मे पहले की ही मालूम पडती है।

ख. उवासगदसाओ—टब्बेयुक्त पाठ (हस्तलिखित)—

यह प्रति गधैया पुस्तकालय सरदारशहर की है। इसके पत्र ३६ तथा पृष्ठ ७२ हैं। प्रत्येक पत्र मे पाठ की आठ पक्तिया व प्रत्येक पक्ति मे करीब ५२ अक्षर हैं। पाठ के नीचे राजस्थानी मे अर्थ लिखा हुआ है। प्रत्येक पृष्ठ १० इच लम्बा व $4\frac{1}{4}$ इच चौडा है। प्रति के अन्त मे लेखक की निम्न प्रशस्ति है—

सवत् १७७८ वर्षे मिति माघमासे कृष्णपक्षे पचमीतिथौ बुधवारे मुनिना सिवेना-लेखि स्ववाचनाय श्रीमत्फतेपुरमध्ये श्रीरस्तु कल्याणमस्तु लेखकपाठकयो. श्री.।

## ३. अंतगडदसाओ—

क ताडपत्रीय (फोटो प्रिंट)। पत्र सख्या २०३ से २२२ तक। विपाक सूत्र के अत मे (पत्र सख्या २८५ मे) लिपि सवत् ११८६ आश्विन सुदि ३ है। अत क्रमानुसार पत्रो से यह प्रति भी ११८६ से पहले की होनी चाहिए।

ख हस्तलिखित—गधैया पुस्तकालय, सरदाशहर से प्राप्त तीन सूत्रो की सयुक्त प्रति (उवासगदशा, अतगड, अणुत्तरोववाइय) परिचय—देखें अणुत्तरोववाइय 'ख' प्रति—लेखन सवत् १४६५ है।

ग हस्तलिखित—गधैया पुस्तकालय, सरदारशहर से प्राप्त ।

यह प्रति पचपाठी है। इसके पत्र २६ तथा पृष्ठ ५२ हैं। प्रत्येक पृष्ठ मे १३ पक्तिया तथा प्रत्येक पक्ति मे ४२ मे ४५ तक अक्षर हैं। प्रति की लम्वाई १०$\frac{1}{4}$ इच तथा चौडाई ४$\frac{1}{4}$ इच है। अक्षर वडे तथा स्पष्ट हैं। प्रति 'तकार' प्रधान तथा अपठित होने के कारण कही-कही अशुद्धिया भी हैं। प्रति के अत मे लेखन सवत् नही है। केवल इतना लिखा है—।।छ।। ग्रथाग्र ८६० ।।०।। ।।०।। पुण्यरत्नसूरीणा ।।

घ यह प्रति गधैया पुस्तकालय सरदारशहर से प्राप्त है। इसके पत्र २० हैं। प्रत्येक पत्र मे पाठ की पाच पक्तिया हैं। प्रत्येक पक्ति के बीच मे टब्बा लिखा हुआ है। प्रति सुन्दर लिखी हुई है। पत्र की लम्वाई १० इच व चो० ४$\frac{1}{2}$ इच है। प्रति के अत मे तीन दोहे लिखे हुए हैं।

थली हमारो देश है, रिणी हमारो ग्राम।
गोत्र वश है माहातमा, गणेश हमारो नाम ।।१।।

गणेश हमारा है पिता, मैं सुत मुन्नीलाल।
वडो गच्छ है खरत्तरो, उजियागर पोसाल ।।२।।

वीकानेर व्रतमान है, राजपुताना नाम।
जगलधर वादस्या, गगासिहजी नाम ।।३।।
श्रीरस्तु ।।छ।। कल्याणमस्तु ।।छ।।

## ४. अणुत्तरोववाइयदसाओ—

क ताडपत्रीय (फोटो प्रिंट)। पत्र सख्या २२३ से २२८ तक। विपाक सूत्र पत्र सख्या २८५ मे लिपि सवत् ११८६ आश्विन सुदि ३ है। अत क्रमानुसार यह प्रति ११८६ से पहले की है।

ख गधैया पुस्तकालय, सरदारशहर से प्राप्त तीन सूत्रो की (उपासकदशा, अन्तकृत और अनुत्तरोपपातिक) सयुक्त प्रति है। इसके पत्र १५ तथा पृष्ठ ३० है। प्रत्येक पत्र १३$\frac{1}{2}$ इच लम्वा तथा ५$\frac{1}{4}$ इच करीव चौडा है। प्रत्येक पत्र मे २३ पक्तिया तथा प्रत्येक पक्ति मे करीव ८२ अक्षर है। प्रति पठित तथा स्पष्ट लिखी हुई है। प्रति के अन्त मे लेखक की निम्नोक्त प्रशस्ति है। उसके अनुसार यह प्रति १४९५ की लिखी हुई है :—

ऊकेशवशो जयति प्रशसापद सुपर्वा वलिदत्तशोभ.।
डागाभिधा तत्र समस्ति शाखा पात्रावली वारितलोकतापा ।।१।।

मुक्ताफलतुला विभ्रत् सद्वृत्त. सुगुणास्पदं।
तस्या श्रीशालभद्राख्य. सम्यग्रुचिरजायत ।।२।।

तदन्वयस्याभरण वभूव वागाभिधान' सुविशुद्धवुद्धि ।
विवेकसत्सगतिलोचनाभ्या दृष्ट्वा सुमार्ग य उरीचकार ॥३॥
तदगजन्माजनि वाहडाख्य सद्धर्मकर्माजंनवद्धकक्ष ।
वक्षो यदीय गुरुदेवभक्तिरलचकाराब्जमिवालिराजी ॥४॥
क्रमेण तद्वशविशालकेतु कर्मोविध श्रावकपुगवोभूत् ।
चित्रं कलावानपि य प्रकाम वुधप्रमोदार्पणहेतुरुच्चै ॥५॥
तदगभूरभूत्साघु महणो द्रुहिणोपम ।
राजहसगति शश्वच्चतुराननता दधत् ॥६॥
तस्यार्हदह्रियुगलाब्जमधुव्रतस्य यात्रादिभूरिसुकृतोच्चयकारकस्य ।
आसीदसामयशस किल माल्हणाद्या देविप्रिया प्रणयिनी गिरिजेव शभो ॥७॥
तत्कुक्षिप्रभवावभुवुरभितोप्युद्योतयत कुल,
चत्वारस्तनया नयार्जितवना नाभ्यर्थना भीरव ।
आद्यस्तत्र कुमारपाल इति विख्यात परो वर्द्धन-
स्तार्त्तीयस्त्रिभुवाभिधस्तदपरो गेलाह्वयोमा भुवि ॥८॥
चत्वारोपि व्यधुरवरिता मर्त्यधात्रीरुहस्ते,
स्वौदार्येणातनुधनभृतो वाधवा धर्मकर्म ।
अन्योन्य स्पर्द्धयेव प्रतिदिनमनयास्तेषु गेलाख्य भार्या,
गगा देवीति गंगावदमलहृदयास्तीह जैनाह्रिलीना ॥९॥
तत्कुक्षिभू श्रावक ऊदराज, आघो द्वितीय किल वूट नामा ।
द्वावप्यभूता गुरुदेवभक्तौ मदोदरी नाम सुता तथास्ति ॥१०॥
ऊदाख्यस्य सभीरीति माऊ वूटस्य च प्रिया ।
आसधरो मडनश्च तयो पुत्रौ यथाक्रमम् ॥११॥
अमुना परिवारेण, सारेण सहिता शुभा ।
गगादेवी गुरोर्वक्त्रादुपदेशामृत पपौ ॥१२॥
आवाल्याद्धर्मकर्माणि तत्वान्यसौ निरतर ।
एकादशागमूत्राणि लेखयामास हर्षत ॥१३॥
विजयिन्नि खरतरगच्छे जिनभद्रसूरिसाम्राज्ये ।
गुण' निधि' 'वार्द्धींदु' मिते विक्रमभूपाद् व्रजति वर्षे ॥१४॥
गगादेवी सुतोपेता, लेखयित्वागपुस्तक ।
दत्तेस्म श्रीतपोरलोपाध्यायेभ्य प्रमोदत ॥१५॥

॥छ॥ श्री. ॥

ग हस्तलिखित प्रति गवैया पुस्तकालय, सरदारशहर से प्राप्त । इसके पत्र ९ तथा पृष्ठ १८ हैं । प्रत्येक पत्र मे ११ पक्तिया तथा प्रत्येक पक्ति मे ३५ से ४० तक अक्षर हैं । प्रति

की लम्बाई १०$\frac{3}{4}$ इच तथा चौड़ाई ४$\frac{3}{4}$ इच है। अक्षर बड़े तथा स्पष्ट हैं। प्रति शुद्ध तथा 'त' प्रधान है। अत मे लेखन-सवत् तथा लिपिकर्ता का नाम नही है केवल निम्नोक्त वाक्य है—

।।छ।। अणुत्तरोववाइयदशाग नवम अग समत्त छ।। श्री. श्री श्री श्री श्री श्री. छ छ प्रति का अनुमानित समय १६०० है।

## ५. पण्हावागरणाइं—

क ताडपत्रीय (फोटो प्रिंट) मूलपाठ—

पत्र सख्या २२८ से २५६

ख पचपाठी। हस्तलिखित अनुमानित सवत् १२वी सदी का उत्तरार्ध।

यह प्रति गधैया पुस्तकालय, सरदारशहर की है। इसके पत्र ६८ हैं। प्रत्येक पत्र १०×४$\frac{3}{4}$ इच है। मूलपाठ की पक्तिया १ से १२ तथा पक्ति मे लगभग २३ से ३५ अक्षर हैं। चारो ओर वृत्ति तथा वीच मे वावडी है। अन्तिम प्रशस्ति की जगह—ग्रथाग्र १२५० शुभ भवतु कल्याणमस्तु ।। लिखा है। लेखन कर्ता तथा लिपि-सवत् का उल्लेख नही है किन्तु अनुमानत यह प्रति १३वी शताब्दी की होनी चाहिए।

ग त्रिपाठी (हस्तलिखित)—

गधैया पुस्तकालय, सरदारशहर मे प्राप्त। इसके पत्र १११ हैं। प्रत्येक पत्र १०×४$\frac{3}{4}$ इच है। मूल पाठ की पक्तिया १ से ८ तथा प्रत्येक पक्ति मे ३६ से ४६ तक लगभग अक्षर हैं। ऊपर नीचे दोनो तरफ वृत्ति तथा वीच मे कलात्मक वावडी है। प्रति के उत्तरार्ध के वीच वीच के कई पन्ने लुप्त हैं। अत मे सिर्फ ग्रथाग्र १२५० ।छ।। श्री ।। छ।।०।। लिखा है। लिपि सवत् अनुमानत १६वी शताब्दी होना चाहिए।

घ मूलपाठ (सचित्र)—

पूनमचद दुधोडिया, छापर द्वारा प्राप्त। इसके पत्र २७ हैं। प्रत्येक पत्र १२×५ इच है। प्रत्येक पत्र मे १५ पक्तिया तथा प्रत्येक पक्ति मे ५१ से ६० तक अक्षर हैं। वीच मे वावडी है तथा प्रथम दो पत्रो मे सुनहरी कार्य किए हुए भगवान् महावीर और गौतम स्वामी के चित्र हैं। लेखन सवत् नही है पर यह प्रति अनुमानत. १५७० के लगभग की होनी चाहिए। अशुद्धि वहुल है।

च मूलपाठ तथा टब्बा की प्रति—

गधैया पुस्तकालय, सरदारशहर से प्राप्त। पत्र सख्या ८३।

वृ यह प्रति वर्तमान में जैन विश्व भारती, लाडनूं मे है। इसके पत्र १०३ तथा पृष्ठ २०६

है। वालाववोध पचपाठी। पक्तिया नीचे मे १ ऊपर में ११ तक हैं। अक्षर २८ से ३५ तक हैं। लेखन सवत् १६६७। लेखक सुदर्शन। प्रति काफी शुद्ध है।

## ६ विवागसुयं—

क मदनचन्दजी गोठी सरदारशहर द्वारा प्राप्त (ताडपत्रीय फोटो प्रिंट) २६० से २८५ तक। (मूलपाठ) पक्तिया ५ से ६ तक। कुछ पक्तिया अधूरी तथा कुछ अस्पष्ट हैं। प्रति प्राय. शुद्ध है। लेखन सवत् ११८६ आश्विन सुदि ३ सोमवार। पुष्पिका काफी लम्वी है पर अस्पष्ट है। प्रति की लम्वाई १४ इच तथा चौडाई १$\frac{3}{4}$ इच है और तीन कोष्ठको मे लिखी हुई है।

ख. मूलपाठ—

यह प्रति गधैया पुस्तकालय, सरदारशहर की है। इसके पत्र ३२ तथा पृष्ठ ६४ हैं। पत्रो की लम्वाई १०$\frac{3}{4}$ तथा चौडाई ४$\frac{3}{4}$ इच है। प्रत्येक पत्र मे १५ पक्तिया तथा प्रत्येक पक्ति मे ४० से ४५ तक अक्षर हैं। कही-कही भाषा का अर्थ लिखा हुआ है। प्रति प्राय शुद्ध है। अन्तिम प्रशस्ति मे लिखा है—

शुभ भवतु लेखकपाठकयो ॥ सवत् १६३३ वर्षे आसो वदि ८ रवि लिखित ।छ॥ ।

ग. मूलपाठ—

यह प्रति हनूतमलजी मागीलालजी वेंगानी वीदासर से प्राप्त हुई। इसके पत्र ३५ तथा पृष्ठ ७० हैं। प्रत्येक पत्र ११$\frac{1}{2}$ इच लम्वा तथा ४$\frac{1}{2}$ इच चौडा है। प्रत्येक पत्र मे १२ पंक्तिया तथा प्रत्येक पक्ति मे ४५ से ४९ तक अक्षर हैं। प्रति अशुद्धि वहुल है। अन्तिम प्रशस्ति में—

एक्कारसय अग समत्त ॥ ग्र थाग्र १२१६ ॥ टीका ९०० एतस्या ॥ लिपि सवत् नही है, पर पत्रो की जीर्णता तथा अक्षरो की लिखावट से यह प्रति करीव ४०० वर्ष पुरानी होनी चाहिए।

वृ एम० सी मोदी तथा वी० जी० चोकसी द्वारा सम्पादित तथा गुर्जरग्रथरत्न कार्यालय, अहमदावाद द्वारा प्रकाशित प्रथम सस्करण १९३५, 'विवागसुय।

## सहयोगानुभूति

जैन-परम्परा मे वाचना का इतिहास वहुत प्राचीन है। आज से १५०० वर्ष पूर्व तक आगम की चार वाचनाए हो चुकी हैं। देवर्द्धिगणी के वाद कोई सुनियोजित आगम-वाचना नही हुई। उनके वाचना-काल मे जो आगम लिखे गए थे, वे इस लम्वी अवधि मे वहुत ही अव्यवस्थित हो गए। उनकी पुनर्व्यवस्था के लिए आज फिर एक सुनियोजित वाचना की अपेक्षा थी।

आचार्यश्री तुलसी ने मुनियोजित सामूहिक वाचना के लिए प्रयत्न भी किया था, परन्तु वह पूर्ण नही हो सका। अन्तत हम इसी निष्कर्ष पर पहुचे कि हमारी वाचना अनुसन्धानपूर्ण, तटस्थ-दृष्टि-समन्वित तथा सपरिश्रम होगी तो वह अपने आप सामूहिक हो जाएगी। इसी निर्णय के आधार पर हमारा यह आगम-वाचना का कार्य प्रारम्भ हुआ।

हमारी इस वाचना के प्रमुख आचार्यश्री तुलसी हैं। वाचना का अर्थ अध्यापन है। हमारी इस प्रवृत्ति मे अध्यापन-कर्म के अनेक अग हैं—पाठ का अनुसधान, भाषान्तरण, समीक्षात्मक अध्ययन आदि-आदि। इन सभी प्रवृत्तियो मे आचार्यश्री का हमे सक्रिय योग, मार्ग-दर्शन और प्रोत्साहन प्राप्त है। यही हमारा इस गुरुतर कार्य मे प्रवृत्त होने का शक्ति-बीज है।

मैं आचार्यश्री के प्रति कृतज्ञता ज्ञापित कर भार-मुक्त होऊ, उसकी अपेक्षा अच्छा है कि अग्रिम कार्य के लिए उनके आशीर्वाद का शक्ति-सबल पा और अधिक भारी बनूं।

प्रस्तुत पाठ के सम्पादन मे मुनि सुदर्शनजी, मुनि मधुकरजी और मुनि हीरालालजी का पर्याप्त योग रहा है। मुनि बालचन्द्रजी, इस कार्य मे क्वचित् सलग्न रहे हैं। प्रति-शोधन मे मुनि दुलहराजजी का पूर्ण योग मिला है। इसका ग्रथ-परिमाण मुनि मोहनलाल (आमेट) ने तैयार किया है।

कार्य-निष्पत्ति मे इनके योगका मूल्याकन करते हुए मैं इन सबके प्रति आभार व्यक्त करता हूँ।

आगमविद् और आगम-सपादन के कार्य मे सहयोगी स्व० श्री मदनचन्दजी गोठी को इस अवसर पर विस्मृत नही किया जा सकता। यदि वे आज होते तो इस कार्य पर उन्हे परम हर्ष होता।

आगम के प्रबन्ध-सम्पादक श्री श्रीचन्दजी रामपुरिया प्रारम्भ से ही आगम कार्य मे सलग्न रहे हैं। आगम साहित्य को जन-जन तक पहुँचाने के लिए वे कृत-सकल्प और प्रयत्नशील हैं। अपने सुव्यवस्थित वकालत कार्य से पूर्ण निवृत्त होकर अपना अधिकाश समय आगम-सेवा मे लगा रहे हैं। 'अगसुत्ताणि' के इस प्रकाशन मे इन्होंने अपनी निष्ठा और तत्परता का परिचय दिया है।

'जैन विश्व-भारती' के अध्यक्ष श्री खेमचन्द जी सेठिया, 'जैन विश्व-भारती' तथा 'आदर्श साहित्य सघ' के कार्यकर्त्ताओ ने पाठ-सम्पादन मे प्रयुक्त सामग्री के सयोजन मे बडी तत्परता से कार्य किया है।

एक लक्ष्य के लिए समान गति से चलने वालो की समप्रवृत्ति मे योगदान की परम्परा का उल्लेख व्यवहारपूर्त्ति मात्र है। वास्तव मे यह हम सब का पवित्र कर्त्तव्य है और उसी का हम सबने पालन किया है।

अणुव्रत विहार
नई दिल्ली
२५०० वा निर्वाण दिवस।

मुनि नथमल

# भूमिका

## नायाधम्मकहाओ

**नाम-बोध—**

प्रस्तुत आगम द्वादशाङ्गी का छठा अग है। इसके दो श्रुतस्कन्ध हैं। प्रथम श्रुतस्कन्ध का नाम 'नाया' और दूसरे श्रुतस्कन्ध का नाम 'धम्मकहाओ' है। दोनो श्रुतस्कन्धो का एकीकरण करने पर प्रस्तुत आगम का नाम 'नायाधम्मकहाओ' बनता है। 'नाया' (ज्ञात) का अर्थ उदाहरण और 'धम्मकहाओ' का अर्थ धर्म-आख्यायिका है। प्रस्तुत आगम मे चरित और कल्पित—दोनो प्रकार के दृष्टान्त और कथाए है।[1]

जयधवला मे प्रस्तुत आगम का नाम 'नाहधम्मकहा' (नाथधर्मकथा) मिलता है। नाथ का अर्थ है स्वामी। नाथधर्मकथा अर्थात् तीर्थंकर द्वारा प्रतिपादित धर्मकथा। कुछ सस्कृत ग्रन्थो मे प्रस्तुत आगम का नाम 'ज्ञातृधर्मकथा' उपलब्ध होता है। आचार्य अकलक ने प्रस्तुत आगम का नाम 'ज्ञातृधर्मकथा' बतलाया है।[2] आचार्य मलयगिरि और अभयदेवसूरि ने उदाहरण-प्रधान धर्मकथा को ज्ञाताधर्मकथा कहा है। उनके अनुसार प्रथम अध्ययन मे 'ज्ञात' और दूसरे अध्ययन मे 'धर्म-कथाए' है। दोनो ने ही ज्ञात पद के दीर्घीकरण का उल्लेख किया है।[3]

श्वेताम्बर साहित्य मे भगवान् महावीर के वश का नाम 'ज्ञात' और दिगम्बर साहित्य मे 'नाथ' बतलाया गया है। इस आधार पर कुछ विद्वानो ने प्रस्तुत आगम के नाम के साथ भगवान् महावीर का सम्बन्ध जोडने का प्रयत्न किया है। उनके अनुसार 'ज्ञातृधर्मकथा' या 'नाथधर्मकथा'

---

१ समवाओ, पइण्णगसमवाओ, सूत्र ९४।

२. तत्त्वार्थवार्तिक १।२०, पृ० ७२ . ज्ञातृधर्मकथा।

३ (क) नदीवृत्ति, पत्र २३०,३१ ज्ञातानि—उदाहरणानि तत्प्रधाना धर्मकथा ज्ञाताधर्मकथा, अथवा ज्ञातानि—ज्ञाताध्ययनानि प्रथमश्रुतस्कन्धे, धर्मकथा द्वितीयश्रुतस्कन्धे यासु ग्रन्थपद्धतिपु (वा) ज्ञाताधर्मकथा पृषोदरादित्वात्पूर्वपदस्य दीर्घान्तता।

(ख) समवायागवृत्ति, पत्र १०८ . ज्ञातानि—उदाहरणानि तत्प्रधाना धर्मकथा ज्ञाताधर्मकथा, दीर्घत्व संज्ञात्वाद् अथवा प्रथमश्रुतस्कधो ज्ञाताभिधायकत्वात् ज्ञातानि, द्वितीयस्तु तथैव धर्म्मकथा।

का अर्थ है—भगवान् महावीर की धर्मकथा[1]। वेवर के अनुसार जिस ग्रथ मे ज्ञातृवशी महावीर के लिए कथाए हो उसका नाम 'नायाधम्मकहा' है[2]। किन्तु समवायाग और नदी मे जो अगो का विवरण प्राप्त है उसके आधार पर 'नायाधम्मकहा' का 'ज्ञातृवशी महावीर की धर्मकथा'—यह अर्थ सगत नही लगता। वहा बतलाया गया है कि ज्ञाताधर्मकथा मे ज्ञातो (उदाहरणभूत व्यक्तियो) के नगर, उद्यान आदि का निरूपण किया गया है[3]। प्रस्तुत आगम के प्रथम अध्ययन का नाम भी 'उक्खित्तणाए' (उत्क्षिप्त ज्ञात) है। इसके आधार पर 'नाय' शब्द का अर्थ 'उदाहरण' ही सगत प्रतीत होता है।

**विषय-वस्तु—**

प्रस्तुत आगम के दृष्टान्तो और कथाओ के माध्यम से अहिंसा, अस्वाद, श्रद्धा, इन्द्रिय-विजय आदि आध्यात्मिक तत्त्वो का अत्यन्त सरस शैली मे निरूपण किया गया है। कथावस्तु के साथ वर्णन की विशेषता भी है। प्रथम अध्ययन को पढते समय कादम्बरी जैसे गद्य काव्यो की स्मृति हो आती है। नवे अध्ययन मे समुद्र मे डूबती हुई नौका का वर्णन बहुत सजीव और रोमाचक है। बारहवें अध्ययन मे कलुषित जल को निर्मल बनाने की पद्धति वर्तमान जल-शोधन की पद्धति की याद दिलाती है। इस पद्धति के द्वारा पुद्गल द्रव्य की परिवर्तनशीलता का प्रतिपादन किया गया है।

मुख्य उदाहरणो और कथाओ के साथ कुछ अवान्तर कथाए भी उपलब्ध होती हैं। आठवें अध्ययन मे कूप-मडूक की कथा बहुत ही सरस शैली मे उल्लिखित है। परिव्राजिका चोखा जितशत्रु के पास जाती है। जितशत्रु उसे पूछता है—'तुम बहुत घूमती हो, क्या तुमने मेरे जैसा अन्त पुर कही देखा है ?' चोखा ने मुस्कान भरते हुए कहा—'तुम कूप-मडूप जैसे हो।'

'वह कूप-मडूप कौन है ?' जितशत्रु ने पूछा।

चोखा ने कहा—'कूए मे एक मेढक था। वह वही जन्मा, वही बडा। उसने कोई दूसरा कूप, तालाब और जलाशय नही देखा। वह अपने कूप को ही सब कुछ मानता था। एक दिन एक समुद्री मेढक उस कूप मे आ गया। कूप-मडूक ने कहा—तुम कौन हो ? कहा से आए हो ? उसने कहा—मैं समुद्र का मेढक हूँ, वही से आया हूँ। कूप-मडूक ने पूछा—वह समुद्र कितना बडा है ? समुद्री मेढक ने कहा—वह बहुत बडा है। कूप-मडूक ने अपने पैर से रेखा खीचकर कहा—क्या समुद्र इतना बडा है ? समुद्री मेढक ने कहा—इससे बहुत बडा है। कूप-मडूक ने कूप के पूर्वी तट से पश्चिमी तट तक फुदक कर कहा—क्या समुद्र इतना बडा है ? समुद्री मेढक ने कहा—इससे भी बहुत बडा है। कूप-मडूक इस पर विश्वास नही कर सका। इसने कूप के सिवाय कुछ देखा ही नही था[4]।

इस प्रकार नाना कथाओ, अवान्तर-कथाओ, वर्णनो, प्रसगो और शब्द-प्रयोगो की दृष्टि से प्रस्तुत आगम बहुत महत्वपूर्ण है। इसका विश्व के विभिन्न कथा-ग्रन्थो के साथ तुलनात्मक अध्ययन करने पर कुछ नए तथ्य उपलब्ध हो सकते हैं।

---

१ जैन साहित्य का इतिहास, पूर्व-पीठिका, पत्र ६६०।

२ Stories From the Dharma of NAYA इ० ए० जि० १६, पृष्ठ ६६।

३ (क) समवाओ, पइण्णगसमवाओ, सूत्र ६४।

(ख) नदी, सूत्र ८५।

४ नायाधम्मकहाओ ८।१५४, पृ० १८६,१८७।

# उवासगदसाओ

**नाम-बोध—**

प्रस्तुत आगम द्वादशाङ्गी का सातवा अग है। इसमे दस उपासको का जीवन वर्णित है इसलिए इसका नाम 'उवासगदसाओ' है। श्रमण-परम्परा मे श्रमणो की उपासना करने वाले गृहस्थो को श्रमणोपासक या उपासक कहा गया है। भगवान महावीर के अनेक उपासक थे। उनमे से दस मुख्य उपासको का वर्णन करने वाले दस अध्ययन इसमे सकलित हैं।

**विषय-वस्तु—**

भगवान् महावीर ने मुनि-धर्म और उपासक धर्म—इस द्विविध धर्म का उपदेश दिया था। मुनि के लिए पाच महाव्रतो का विधान किया और उपासक के लिए वारह व्रतो का। प्रथम अध्ययन मे उन वारह व्रतो का विशद वर्णन मिलता है। श्रमणोपासक आनन्द भगवान् महावीर के पास उनकी दीक्षा लेता है। व्रतो की यह सूची धार्मिक या नैतिक जीवन की प्रशस्त आचार-सहिता है। इसकी आज भी उतनी ही उपयोगिता है जितनी ढाई हजार वर्ष पहले थी। मनुष्य स्वभाव की दुर्वलता जब तक वनी रहेगी तब तक उसकी उपयोगिता समाप्त नही होगी।

मुनि का आचार-धर्म अनेक आगमो मे मिलता है, किन्तु गृहस्थ का आचार-धर्म मुख्यत इसी आगम मे मिलता है। इसलिए आचार-शास्त्र मे इसका मुख्य स्थान है। इसकी रचना का मुख्य प्रयोजन ही गृहस्थ के आचार का वर्णन करना है। प्रसगवश इसमे नियतिवाद के पक्ष-विपक्ष की सुन्दर चर्चा हुई है। उपासको की धार्मिक कसौटी की घटनाए भी मिलती है। भगवान महावीर उपासको की साधना का कितना ध्यान रखते थे और उन्हे समय-समय पर कैसे प्रोत्साहित करते थे यह भी जानने को मिलता है।

जयधवला के अनुसार प्रस्तुत आगम उपासको के ग्यारह प्रकार के धर्म का वर्णन करता है। उपासक-धर्म के ग्यारह अग ये हैं—दर्शन, व्रत, सामायिक, पौषधोपवास, सचित्तविरति, रात्रि-भोजन विरति, ब्रह्मचर्य, आरभविरति, अनुमति विरति और उद्दिष्ट विरति[1]। आनन्द आदि श्रावको ने उक्त ग्यारह प्रतिमाओ का आचरण किया था। व्रतो की आराधना स्वतन्त्र रूप मे भी की जाती है और प्रतिमाओ के पालन के समय भी की जाती है। व्रत और प्रतिमा—ये दो पद्धतिया हैं। समवायाग और नन्दी सूत्र मे व्रत और प्रतिमा दोनो का उल्लेख है। जयधवला मे केवल प्रतिमाओ का उल्लेख है।

---

१ कसायपाहुड भाग १, पृष्ठ १२९, १३०।

# अंतगडदसाओ

**नाम-बोध—**

प्रस्तुत आगम द्वादशाङ्गी का आठवा अग है। 'इसमे जन्म-मरण की परम्परा का अत करने वाले व्यक्तियो का वर्णन है, तथा इसके दस अध्ययन हैं इसलिए इसका नाम 'अंतगडदसाओ' है। समवायाग मे इसके दस अध्ययन और सात वर्ग वतलाए गए हैं[1]। नदी सूत्र मे इसके अध्ययनो का कोई उल्लेख नही है, केवल आठ वर्गो का उल्लेख है[2]। अभयदेवसूरि ने दोनो मे सामञ्जस्य स्थापित करने का प्रयत्न किया है। उन्होने लिखा है कि प्रथम वर्ग मे दस अध्ययन हैं इस अपेक्षा से समवायाग सूत्र मे दस अध्ययन और अन्य वर्गो की अपेक्षा से सात वर्ग वतलाए गए हैं। नन्दी सूत्र मे अध्ययनो का उल्लेख किए विना केवल आठ वर्ग वतलाए गए हैं[3]। किन्तु इस सामञ्जस्य का अत तक निर्वाह हो नही सकता, क्योकि समवायाग मे प्रस्तुत आगम के शिक्षा-काल (उद्देशन-काल) दस वतलाए गए हैं। नदीसूत्र मे उनकी सख्या आठ है। अभयदेवसूरि ने लिखा है कि उद्देशनकालो के अन्तर का आशय हमे ज्ञात नही[4]। नदीसूत्र के चूर्णिकार श्री जिनदास महत्तर और वृत्तिकार श्री हरिभद्रसूरि ने भी यह लिखा है कि प्रथम वर्ग मे दस अध्ययन होने के कारण प्रस्तुत आगम का नाम 'अतगडदसाओ' है[5]। चूर्णिकार ने दसा का अर्थ अवस्था भी किया है[6]।

प्रस्तुत आगम का वर्णन करने वाली तीन परम्पराए हैं—एक समवायाग की, दूसरी तत्त्वार्थवार्तिक आदि की और तीसरी नदी की।

प्रथम परम्परा के अनुसार प्रस्तुत आगम के दस अध्ययन है। इसकी पुष्टि स्थानाग सूत्र से होती है। स्थानाग मे प्रस्तुत आगम के दस अध्ययन और उनके नाम निर्दिष्ट हैं, जैसे—नमि, मातग, सोमिल, रामगुप्त, सुदर्शन, जमाली, भगाली, किंकष, चिल्वक और फाल अवडपुत्र[7]। तत्त्वार्थवार्तिक मे कुछ पाठ-भेद के साथ ये दस नाम मिलते हैं, जैसे—नमि, मातग, सोमिल, रामगुप्त, सुदर्शन, यमलीक, वलीक, कवल, पाल और अवष्ठपुत्र[8]। समवायाग मे दस अध्ययनो का उल्लेख है, किन्तु उनके नाम निर्दिष्ट नही हैं। तत्त्वार्थवार्तिक के अनुसार प्रस्तुत आगम मे प्रत्येक

---

१ समवाओ, पइण्णगसमवाओ, सूत्र ९६ दस अज्झयणा सत्त वग्गा।

२ नदी, सूत्र ८८ अट्ठ वग्गा।

३ समवायागवृत्ति, पत्र ११२ दस अज्झयण त्ति प्रथमवर्गापेक्षयैव घटन्ते, नन्द्या तथैव व्याख्यातत्वात्, यच्चेह पठ्यते 'सत्त वग्ग' त्ति तत् प्रथमवर्गादन्यवर्गापेक्षया, यतोऽष्ट वर्गा', नन्द्यामपि तथा पठितत्वात्।

४ समवायागवृत्ति, पत्र ११२ ततो भणित—अट्ठ उद्देसणकाला इत्यादि, इह च दश उद्देशनकाला अधीयन्ते इति नास्याभिप्रायमवगच्छाम।

५ (क) नन्दीसूत्र, चूर्णिसहित पृ० ६८. पढमवग्गे दस अज्झयण त्ति तस्सक्खतो अतकडदस त्ति।
(ख) नन्दीसूत्र, वृत्तिसहित पृ० ८३ प्रथमवर्गे दशाध्ययनानि इति तत्सङ्ख्यया अन्तकृद्दशा इति।

६. नन्दीसूत्र, चूर्णिसहित पृ० ६८ : दस त्ति—अवत्था।

७ ठाण, १०।११३।

८. तत्त्वार्थवार्तिक १।२०, पृ० ७३।

तीर्थंकर के समय मे होने वाले दस-दस अतकृत केवलियो का वर्णन है[1]। जयधवला मे भी तत्त्वार्थ-वार्तिक के वर्णन का समर्थन मिलता है[2]। नदी सूत्र मे दस अध्ययनो का उल्लेख और नाम निर्देश दोनो नही हैं। इस आधार पर अनुमान किया जा सकता है कि समवायाग और तत्त्वार्थवार्तिक मे प्राचीन परम्परा सुरक्षित है और नदी सूत्र मे प्रस्तुत आगम के वर्तमान स्वरूप का वर्णन है। वर्तमान मे उपलब्ध आठ वर्गो मे प्रथम वर्ग के दस अध्ययन हैं, किन्तु इनके नाम उक्त नामो से सर्वथा भिन्न है, जैसे—गौतमसमुद्र, सागर, गम्भीर, स्तिमित, अचल, कापिल्य, अक्षोभ, प्रसेनजित, और विष्णु। अभयदेवसूरि ने स्थानाग वृत्ति मे इसे वाचनान्तर माना है[3]। इससे स्पष्ट होता है कि नदी मे जिस वाचना का वर्णन है वह समवायाग मे वर्णित वाचना से भिन्न है।

'अतगड' शब्द के दो सस्कृत रूप प्राप्त होते हैं—अतकृत और अतकृत्। अर्थ की दृष्टि से दोनो मे कोई अन्तर नही है, किन्तु 'गड' का 'कृत' रूप छाया की दृष्टि से अधिक उपयुक्त है।

## विषय-वस्तु—

वासुदेव कृष्ण और उनके परिवार के सम्बन्ध मे इस आगम मे विशद जानकारी मिलती है। वासुदेवकृष्ण के छोटे भाई गजसुकुमाल की दीक्षा और उनकी साधना का वर्णन बहुत ही रोमाच-कारी है।

छठे वर्ग मे अर्जुनमालाकार की घटना उल्लिखित है। एक आकस्मिक घटना ने उसे हत्यारा बना दिया और एक प्रसग ने उसे साधु बना दिया। परिस्थिति और वातावरण से मनुष्य बनता-बिगडता है—इसे स्वीकार न करें फिर भी यह स्वीकार किया जा सकता है कि मनुष्य के बनने-बिगडने मे वे निमित्त बनते हैं।

अतिमुक्तक मुनि के अध्ययन मे आन्तरिक साधना का महत्व समझा जा सकता है। समग्र आगम मे तपस्या ही तपस्या दृष्टिगोचर होती है। ध्यान के उल्लेख नगण्य हैं। भगवान् महावीर ने उपवास और ध्यान—दोनो को स्थान दिया था। तपस्या के वर्गीकरण मे उपवास बाह्य तप और ध्यान आन्तरिक तप है। भगवान् महावीर ने अपने साधना-काल मे उपवास और ध्यान—दोनो का प्रयोग किया था। यह अनुसन्धेय है कि प्रस्तुत आगम मे केवल उपवास पर ही इतना बल क्यो दिया गया ? विस्मृति और नव-निर्माण की शृखला मे बचा हुआ प्रस्तुत आगम अनेक दृष्टियो से महत्वपूर्ण और अनुसन्धेय है।

---

१ तत्त्वार्थवार्तिक १।२०, पृ० ७३ · इत्येते दश वर्धमानतीर्थङ्करतीर्थे। एवमृषभादीना त्रयोविंशतेस्तीर्थेष्वन्येऽन्ये च दश दशानगारा दश दश दारुणानुपसर्गान्निर्जित्य कृत्स्नकर्मक्षयादन्तकृत दश अस्या वर्ण्यन्ते इति अन्तकृद्दशा।

२ कसायपाहुड भाग १ पृ० १३० अतयडदसा णाम अग चउव्विहोवसग्गे दारुणे सहिऊण पाडिहेर लद्धूण णिव्वाण गदे सुदसणादि-दस-दस-साहू तित्थं पडि वण्णेदि।

३ स्थानागवृत्ति पत्र ४८३ ···ततो वाचनान्तरापेक्षाणीमानीति सम्भावयाम।

# अणुत्तरोववाइयदसाओ

**नाम-बोध—**

प्रस्तुत आगम द्वादशाङ्गी का नवा अग है। इसमे अनुत्तर नामक स्वर्ग-समूह मे उत्पन्न होने वाले मुनियो से सम्बन्धित दस अध्ययन हैं, इसलिए इसका नाम 'अणुत्तरोववाइयदसाओ' है। नदी सूत्र मे केवल तीन वर्गो का उल्लेख है[1]। स्थानाग मे केवल दस अध्ययनो का उल्लेख है[2]। राजवार्तिक के अनुसार इसमे प्रत्येक तीर्थंकर के समय मे होने वाले दस-दस अनुत्तरोपपातिक मुनियो का वर्णन है[3]। समवायाग मे दस अध्ययन और तीन वर्ग—दोनो का उल्लेख है[4]। उसमे दस अध्ययनो के नाम उल्लिखित नही हैं। स्थानाग और तत्त्वार्थवार्तिक के अनुसार उनके नाम इस प्रकार है।

(१) स्थानाग के अनुसार—

ऋषिदास, धन्य, सुनक्षत्र, कार्त्तिक, स्वस्थान, शालिभद्र, आनद, तेतली, दशार्णभद्र और अतिमुक्त[5]।

(२) राजवार्तिक के अनुसार—

ऋषिदास, वान्य, सुनक्षत्र, कार्त्तिक, नन्द, नन्दन, शालिभद्र, अभय, वारिषेण और चिलातपुत्र[6]।

उक्त दस मुनि भगवान् महावीर के शासन मे हुए थे—यह तत्त्वार्थवार्तिककार का मत है। धवला मे कार्तिक के स्थान पर कार्तिकेय और नद के स्थान पर आनंद मिलता है[7]।

प्रस्तुत आगम का जो स्वरूप उपलब्ध है वह स्थानाग और समवायाग की वाचना से भिन्न है। अभयदेवसूरि ने इसे वाचनान्तर वतलाया है[8]। उपलब्ध वाचना के तृतीय वर्ग मे धन्य,

---

१ नदी, सूत्र ८९ तिण्णि वग्गा।

२ ठाण १०।११४

३ (क) तत्त्वार्थवार्तिक १।२०, पृ० ७३।

इत्येते दश वर्धमानतीर्थंकरतीर्थे। एवमृषभादीना त्रयोविंशतेस्तीर्थेष्वन्येऽन्ये च दश दशानगारा दश दश दारुणानुपसर्गान्निर्जित्य विजयाद्यनुत्तरेषूत्पन्ना इत्येवमनुत्तरौपपादिक दशास्या वर्ण्यन्त इत्यनुत्तरौपपादिकदशा।

(ख) कसायपाहुड भाग १, पृ० १३०।

अणुत्तरोववादियदसा णाम अग चउव्विहोवसग्गे दारुणे सहियूण चउवीसण्ह तित्थयराण तित्थेसु अणुत्तर-विमाण गदे दस दस मुणिवसहे वण्णेदि।

४ समवाओ, पइण्णगसमवाओ ९७।

दस अज्झयणा तिण्णि वग्गा ।

५ ठाण १०।११४।

६ तत्त्वार्थवार्तिक १।२० पृ० ७३।

७ षट्खण्डागम १।१।२।

८ स्थानागवृत्ति पत्र ४८३

तदेवमिहापि वाचनान्तरापेक्षयाऽध्ययनविभाग उक्तो न पुनरुपलभ्यमानवाचनापेक्षयेति।

सुनक्षत्र और ऋषिदास—ये तीन अध्ययन प्राप्त है। प्रथम वर्ग मे वारिषेण और अभय—ये दो अध्ययन प्राप्त हैं, अन्य अध्ययन प्राप्त नही हैं।

**विषय-वस्तु—**

प्रस्तुत आगम मे अनेक राजकुमारो तथा अन्य व्यक्तियो के वैभवपूर्ण और तपोमय जीवन का सुन्दर वर्णन है। धन्य अनगार के तपोमय जीवन और तप से कृश बने हुए शरीर का जो वर्णन है वह साहित्य और तप दोनो दृष्टियो से महत्वपूर्ण है।

---

## पण्हावागरणाइं

### नाम-बोध

प्रस्तुत आगम द्वादशाङ्गी का दसवा अग है। समवायाग सूत्र और नदी मे इसका नाम 'पण्हावागरणाइ' मिलता है[1]। स्थानाग मे इसका नाम 'पण्हावागरणदसाओ' है[2]। समवायाग मे 'पण्हावागरणदसासु'–यह पाठ भी उपलब्ध है। इससे जाना जाता है कि समवायाग के अनुसार स्थानाग-निर्दिष्ट नाम भी सम्मत है। जयधवला मे 'पण्हवायरण' और तत्त्वार्थवार्तिक मे 'प्रश्नव्याकरणम्' नाम मिलता है[3]।

### विषय-वस्तु

प्रस्तुत आगम के विषय-वस्तु के वारे मे विभिन्न मत प्राप्त होते हैं। स्थानाग मे इसके दस अध्ययन वतलाए गए हैं—उपमा, सख्या, ऋषि-भाषित, आचार्य-भाषित, महावीर-भाषित, क्षौमक प्रश्न, कोमल प्रश्न, आदर्श प्रश्न, अगुष्ठ प्रश्न और वाहु प्रश्न[4]। इनमे वर्णित विषय का सकेत अध्ययन के नामो से मिलता है।

समवायाग और नदी के अनुसार प्रस्तुत आगम मे नाना प्रकार के प्रश्नो, विद्याओ और दिव्य-सवादो का वर्णन है[5]। नदी मे इसके पैतालिस अध्ययनो का उल्लेख है। स्थानाग से उसकी

---

१ (क) समवाओ, पइण्णगसमवाओ सूत्र ९८।
(ख) नदी, सूत्र ९०।

२ ठाण १०।११०।

३ (क) कसायपाहुड, भाग १ पृष्ठ १३१ पण्हवायरण णाम अग।
(ख) तत्त्वार्थवार्तिक १।२० प्रश्नव्याकरणम्।

४ ठाण १०।११६
पण्हावागरणदसाण दस अज्झयणा पण्णत्ता, त जहा—उवमा सखा, इसिभासियाइ, आयरियभासियाइ, महावीरभासियाइ, खोमगपसिणाइ, कोमलपसिणाइ, अद्दागपसिणाइ, अगुट्ठपसिणाइ वाहुपसिणाइं।

५ (क) समवाओ, पइण्णगसमवाओ सूत्र ९८
पण्हावागरणेसु अट्ठुत्तर पसिणसय अट्ठुत्तर अपसिणसय अट्ठुत्तर पसिणापसिणय विज्जाइसया, नागसुवण्णेहिं सद्धि दिव्वा सवाया आघविज्जति।
(ख) नदी, सूत्र ९०।

कोई सगति नही हैं। समवायाग मे इसके अध्ययनो का उल्लेख नही है, किन्तु उसके 'पण्हावागरणं-दसासु' इस आलापक (पैराग्राफ) के वर्णन से यह निष्कर्ष निकाला जा सकता हैं कि समवायाग मे प्रस्तुत आगम के दस अध्ययनो की परम्परा स्वीकृत है। उक्त आलापक मे बतलाया गया है कि प्रश्नव्याकरणदसा मे प्रत्येक बुद्ध भाषित, आचार्य भाषित, वीरमहर्षि भाषित, आदर्श प्रश्न, अगुष्ठ प्रश्न, बाहु प्रश्न, असि प्रश्न, मणि प्रश्न, क्षौम प्रश्न, आदित्य प्रश्न आदि-आदि प्रश्न वर्णित हैं। इन नामो की स्थानाग मे निर्दिष्ट दस अध्ययन के नामो के साथ तुलना की जा सकती है। यद्यपि उद्देशनकाल पैंतालिस बतलाए गए हैं फिर भी अध्ययनो की सख्या का स्पष्ट निर्णय नही किया जा सकता। गभीर विषय वाले अध्ययन की शिक्षा अनेक दिनो तक दी जा सकती है।

तत्त्वार्थवार्तिक के अनुसार प्रस्तुत आगम मे अनेक आक्षेप और विक्षेप के द्वारा हेतु और नय से आश्रित प्रश्नो का उत्तर दिया गया है, लौकिक और वैदिक अर्थो का निर्णय किया गया है[1]।

जयधवला के अनुसार प्रस्तुत आगम आक्षेपणी, विक्षेपणी, सवेजनी और निर्वेदनी—इन चारो कथाओ तथा प्रश्न के आधार पर नष्ट, मुष्टि, चिन्ता, लाभ, अलाभ, सुख, दुख, जीवन और मरण का वर्णन करता है[2]।

उक्त ग्रथो मे प्रस्तुत आगम का जो विषय वर्णित है वह आज उपलब्ध नही हैं। आज जो उपलब्ध है उसमे पाच आश्रवो (हिंसा, असत्य, चौर्य, अब्रह्मचर्य और परिग्रह) तथा पांच संवरो (अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह) का वर्णन है। नदी मे उसका कोई उल्लेख नही है। समवायाग मे आचार्य भाषित आदि अध्ययनो का उल्लेख है तथा जयधवला मे आक्षेपणी आदि चारो कथाओ का उल्लेख है। इससे अनुमान किया जा सकता है कि प्रस्तुत आगम का उपलब्ध विषय भी प्रश्नो के साथ रहा हो, बाद मे प्रश्न आदि विद्याओ की विस्मृति हो जाने पर वह भाग प्रस्तुत आगम के रूप मे बचा हो। यह अनुमान भी किया जा सकता है कि प्रस्तुत आगम के प्राचीन स्वरूप के विच्छिन्न हो जाने पर किसी आचार्य के द्वारा नए रूप से रचना की गई हो। नदी मे प्रस्तुत आगम की जिस वाचना का विवरण है, उसमे आश्रवो और सवरो का वर्णन नही है, किन्तु नदी चूर्णि मे उनका उल्लेख मिलता है[3]। यह सभव है कि चूर्णिकार ने उपलब्ध आकार के आधार पर उनका उल्लेख किया है।

---

१. तत्त्वार्थवार्तिक ११२०, पृ० ७३, ७४.
आक्षेपविक्षेपैर्हेतुनयाश्रितानां प्रश्नाना व्याकरणं प्रश्नव्याकरणम्। तस्मिल्लौकिकवैदिकानामर्थाना निर्णय ।

२ कसायपाहुड, भाग १, पृ० १३१, १३२.
पण्हवायरणं णाम अग अक्खेवणी-विक्खेवणी-संवेयणी-णिव्वेयणीणामाओ चउव्विह कहाओ पण्हादो णट्ठ-मुट्ठि-चिंता-लाहालाह-सुखदुक्ख-जीवियमरणाणि च वण्णेदि।

३ नदी सूत्र, चूर्णि सहित पृ० ६६।

# विवागसुयं

## नाम-बोध

प्रस्तुत आगम द्वादशाङ्गी का ग्यारहवा अग है। इसमे सुकृत और दुष्कृत कर्मों के विपाक का वर्णन किया गया है, इसलिए इसका नाम 'विवागसुय' है[1]। स्थानाग मे इसका नाम 'कम्म विवागदसा' है[2]।

## विषय-वस्तु

प्रस्तुत आगम के दो विभाग हैं—दु ख विपाक और सुख विपाक। प्रथम विभाग मे दुष्कर्म करने वाले व्यक्तियो के जीवन प्रसगो का वर्णन है। उक्त प्रसगो को पढने पर लगता है कि कुछ व्यक्ति हर युग मे होते हैं। वे अपनी क्रूर मनोवृत्ति के कारण भयकर अपराध भी करते हैं। दुष्कर्म व्यक्ति की शारीरिक और मानसिक स्थितियो को किस प्रकार प्रभावित करता है, यह भी जानने को मिलता है। दूसरे विभाग मे सुकृत करने वाले व्यक्तियो के जीवन-प्रसग हैं। जैसे क्रूर कर्म करने वाले व्यक्ति हर युग मे मिलते हैं वैसे ही उपशान्त मनोवृत्ति वाले लोग भी हर युग मे मिलते हैं। अच्छाई और बुराई का योग आकस्मिक नही है।

स्थानाग सूत्र मे कर्म विपाक के दस अध्ययन बतलाए गए हैं—मृगापुत्र, गोत्रास, अड, शकट, माहन, नन्दीषेण, शौरिक, उदुम्बर, सहसोद्दाह-आमरक और कुमार लिच्छवी[3]। ये नाम किसी दूसरी वाचना के हैं।

# उपसंहार

अग सूत्रो के विवरण और उपलब्ध स्वरूप मे पूर्ण सवादिता नही है। इस आधार पर यह अनुमान किया जा सकता है कि अग सूत्रो का उपलब्ध स्वरूप केवल प्राचीन नही है, प्राचीन और अर्वाचीन दोनो सस्करणो का सम्मिश्रण है। इस विषय का अनुसन्धान बहुत ही महत्वपूर्ण हो सकता है कि अग सूत्रो के उपलब्ध स्वरूप मे कितना प्राचीन भाग है और कितना अर्वाचीन तथा किस आचार्य ने कब उसकी रचना की। भाषा, प्रतिपाद्य, विषय और प्रतिपादन शैली के आधार पर यह अनुसन्धान किया जा सकता है। यद्यपि यह कार्य बहुत ही श्रम, साध्य है, पर असभव नही है।

---

१ (क) समवाओ, पइण्णगसमवाओ सूत्र ९९।
  (ख) नदी, सूत्र ९१।
  (ग) तत्त्वार्थवार्तिक १।२०।
  (घ) कसायपाहुड, भाग १ पृ० १३२।
२ ठाण १०।११०।
३ ठाण १०।१११।

## कार्य-संपूर्ति

प्रस्तुत आगमो के पाठ-सशोधन मे अनेक मुनियो का योग रहा है। उन सबको मैं आशीर्वाद देता हूँ कि उनकी कार्यजा शक्ति और अधिक विकसित हो।

इसके सम्पादन का बहुत कुछ श्रेय शिष्य मुनि नथमल को है, क्योंकि इस कार्य में अहर्निश वे जिस मनोयोग से लगे हैं, उसी से यह कार्य सम्पन्न हो सका है। अन्यथा यह गुरुतर कार्य बड़ा दुरूह होता। इनकी वृत्ति मूलत. योगनिष्ठ होने से मन की एकाग्रता सहज बनी रहती है। सहज ही आगम का कार्य करते-करते अन्तर्रहस्य पकड़ने मे इनकी मेधा काफी पैनी हो गई है। विनय-शीलता, श्रम-परायणता और गुरु के प्रति पूर्ण समर्पण भाव ने इनकी प्रगति मे बड़ा सहयोग दिया है। यह वृत्ति इनकी बचपन से ही है। जब से मेरे पास आए, मैंने इनकी इस वृत्ति में क्रमशः वर्धमानता ही पाई है। इनकी कार्य-क्षमता और कर्त्तव्य-परता ने मुझे बहुत संतोष दिया है।

मैंने अपने सघ के ऐसे शिष्य साधु-साध्वियो के बल-बूते पर ही आगम के इस गुरुतर कार्य को उठाया है। अब मुझे विश्वास हो गया है कि अपने शिष्य साधु-साध्वियो के निस्वार्थ, विनीत एव समर्पणात्मक सहयोग से इस वृहत् कार्य को असाधारण रूप से सम्पन्न कर सकूँगा।

भगवान् महावीर की पचीसवी निर्वाण शताब्दी के अवसर पर उनकी वाणी को जनता के समक्ष प्रस्तुत करते हुए मुझे अनिर्वचनीय आनन्द का अनुभव हो रहा है।

अणुव्रत विहार, नई दिल्ली-१
२५००वा निर्वाण दिवस

आचार्य तुलसी

# Preface

## NĀYĀ DHAMMAKAHĀO

**The title**

The present Āgama is the sixth Anga of Dwādaśāngī It has two Śrutaskandhas The first is called as 'NĀYĀ' and the second as 'DHAMMAKAHĀO'. On combining both the Śrutaskandhas, the present Āgama has the title as 'NĀYĀDHAMMAKAHĀO'. 'NĀYĀ' (Jnāta) means examples and 'DHAMMAKAHĀO' means religious fables The present Āgama has both of historical illustrations and imaginary fables [1]

In the Jayadhawalā the title of this Āgama is found as 'Nāhadhāmmakahā' (Nāthadharma-kathā). 'Nātha' means the Lord 'Nāthadhamma-kahā' i.e, the dharmakathā expounded by the Tīrthankara In some Sanskrit works the title of this Āgama is given as 'Jnātṛdharmakathā'. Āchārya Akalanka too has given the title of this Āgama as 'Jnātadharmakathā'[2]. Āchārya Malayagiri and Abhayadeva Sūri give the title of 'Jnātadharmakathā It is a treatise mainly containing illustrative religious stories According to them, the first Śrutasakandha has illustrations and the second Śrutaskandha has religious stories. Both of them mention the lengthening of the word 'Jnāta' [3]

The family name of lord Mahavīra has been given as 'Jnāta' and 'Nātha' in the Śwetamber and Digamber literature respectively. On this basis, some scholars have tried to relate this Āgama with lord Mahāvīra [4] They hold that 'Jnātadharmakathā' or 'Nātha-dharmakathā' means the 'Dharmakathā by lord Mahāvīra'. Waber says that the work having fables pertaining to the religion of Jnātriwanśī Mahāvīra, is titled as 'NĀYĀDHAMMAKAHĀ' [5] But, on the account found in the Samwāyānga and the Nandi, the meaning

1 Samawao, painnagasamawao, Sutra 94
2 Tatwartha Vartika, 1/20
3 (a) Nandivritti, pages 230-31
(b) Samawayanga Vritti, page 108.
4 Jain sahitya ka Pitihas, Purwa-Pithika, page 660
5 Stories from the Dharma of NAYA, I A , Vol 19, page 66

'Dharmakathā of Jnātṛiwansī Mahāvīra' does not seem to be appropriate. It has been told there that in the 'Jnātadharmakathā', the cities and gardens etc of the 'Jnātas' (the persons cited) have been described[1] The title of the first Adhyayana of this Āgama is 'Ukkhittanāye' (Utkshiptajnāta). On this basis also, the word 'Nātha' seems to go with the meaning as an 'illustration' only.

**The content**

The spiritual elements such as non-voilence, palate contral, faith, restraint of senses etc. have been expounded in an excellent style through the illustrations and fables in the present Āgama Besides that of a plot, it has the elegance of description also. While going through the first Adhyayana, we have the reminiscense of the poetical prose-work such as the Kādambari. In the ninth Adhyayana, the description of the boat sinking in the sea, is very lively and horripilating In the twelfth Adhyayana, the process of purifying water reminds us of the modern method The changability of the Pudgala substance has been expounded by this illustration.

Along with the main illustrations and fables, some subsidiary fables are also found. In the eighth Adhyayana the fable of a well-frog has been recorded in an excellent style. Parivrājikā Chokha goes to Jitaśatru Jitaśatru enquires of her—You wander a lot. Have you ever seen a harem like that of mine? With a smile Chokha said—You are like a Kūpa-Mandūka.

Who is that Kūpa Mandūka ?

Chokha said—There was a frog in a well He was born and brought up there. He considered his well everything One day an ocean-frog came down in that well The well-frog said to him—Who are you ? He answered—I am a frog from the ocean I have came from there The well-frog asked him—How big is the ocean ? The ocean-frog said—It is very big The well-frog, drawing a boundry with his foot, asked him—Is the ocean as big as this ? The ocean-frog answered—Far more greater than this The well-frog had a jump, from the eastern to the western end of the well, and said—Is the ocean so big ? The ocean-frog answered—It is far more bigger than this too. The well-frog could not believe it as it had never seen any thing except the well[2].

---

1. (a) Samwao painnagasamawao, Sutra 94
   (b) Nandi, Sutra 85.
2. Nayadhammakahao, 8/154, pages 186-87.

